**ब्राह्मणमेभिः पुष्पचन्दन ताम्बूल वासोभि-र्ब्रह्मत्वेन होतृत्वेन च त्वामहं वृणे।**

उस पान पर से कलावा लेकर जो ब्राह्मण ब्रह्मा बने उसके पौंहची बांधे।

**ॐ वृतेन दीक्षामाप्नोति.॥**

**(तिलकम्)** पान की रोली से तिलक करे।

**नमो ब्रह्मण्य.॥ (वृतोस्मीति प्रतिवचनम्)**

'हां मेरा वरण हो चुका', ऐसा ब्राह्मण कहे।

**(यथाविहितं कर्म कुरु इति वरणोक्ते)**

वर पाधा से ऐसा कहे कि 'जिस प्रकार शास्त्र में लिखा है उसी प्रकार सब कर्म कराओ।'

**(करवाणीति ब्राह्मणो वदेत्)**

पाधा ऐसा कहे कि 'जिस प्रकार शास्त्र में लिखा है उसी प्रकार सब कर्म कराऊँगा।'

**(ततोऽग्नेर्दक्षिणतः शुद्धमासनं दत्वा)**

अग्नि से दक्षिण में ब्रह्मा के आसन के लिए एक ढाक का पत्ता धरे।

**(कुशाऽभावे सर्वत्र कार्ये दूर्वा ग्राह्या लोकाचारयोपि)**

**(तदुपरि प्रागग्रान् कुशानास्तीर्य्य)**

उस पत्ते के ऊपर कुशा धरे पूर्व को मुंह करके।

**(ब्रह्माणमग्निप्रदक्षिणक्रमेणानीय अत्र त्वं मे ब्रह्मा भवेत्यभिधाय कल्पितासने समुपवेशयेत्)**

५० कुशाओं का ब्रह्मा बनावे, उस ब्रह्मा को अग्नि की परिक्रमा करा उसे पत्ते की कुशा के ऊपर उत्तर को मुंह करके उस आसन पर रख दे।

**(ततः प्रणीतापात्रं पुरतः कृत्वा वारिणा परिपूर्य कुशैराच्छाद्य ब्रह्मणो मुखमवलोक्य अग्नेरुत्तरतः कुशोपरि निदध्यात्)**

एक सकोरे में जल भरे, फिर उस सकोरे को कुशाओं से ढक कर ब्रह्मा की तरफ देखकर फिर अग्नि से उत्तर की तरफ १ कुशा धरकर उसके ऊपर सकोरा धरे।

**(ततः परिस्तरणम्)** वेदी के चारों ओर कुशा धरे।

**(बर्हिषश्चतुर्थभागमादाय)**

६४ कुशा में से सोलह कुशा लेकर इस प्रकार धरे।

**(आग्नेयादीशानान्तम्)**

अग्नि से ईशान दिशा तक चार कुशा धरे।

**(ब्रह्माणोऽग्निपर्यन्तम्)**

ब्रह्मा से अग्नि तक चार कुशा धरे।

**(नैर्ऋत्याद्वायव्यान्तम्)**

नैर्ऋत्य से वायव्य दिशा तक चार कुशा धरे।

**(अग्नितः प्रणीतापर्यन्तम्)**

अग्नि से प्रणीता पात्र तक चार कुशा धरे।

**(ततोऽग्नेरुत्तरतः पश्चिमदिशि पवित्रछेदनार्थं कुशत्रयम्)**

अग्नि से उत्तर की ओर पश्चिम दिशा में तीन कुशा पवित्र छेदन के लिए धरे।

**(पवित्रकरणार्थं साग्रमनन्तर्गर्भकुशपत्रद्वयम्)**

तीन कुशा के बीच की कुशा निकालकर दो पत्रों वाली कुशा वेदी से उत्तर में पवित्री बनाने के लिए धरे।

**(प्रोक्षणीपात्रम्)**

एक सकोरा उत्तर में प्रोक्षणी पात्र के लिए धरे।

**(आज्यस्थालीसम्मार्जनार्थं कुशत्रयम्)**

एक घी का पात्र और ३ कुशाएं वेदी के उत्तर में मार्जन के लिए धरे।

**(उपयमनार्थं वेणीरूपकुशत्रयम्)**

उपयमन के लिए तीन कुशा बटकर उत्तर में रक्खे।

**(प्रादेशमात्रं समिधस्तिस्त्रः)**

अंगूठे से उसके पास की अंगुली के बराबर तीन लकड़ी उत्तर में धरे।

**(स्त्रुवः आज्यम्)** उत्तर में स्त्रुवा और घी धरे।

## (षट्पंचाशदुत्तरवरमुष्टिशतद्वयावच्छिन्नतण्डुल पूर्णपात्रम्)

एक पात्र में वर दो सौ छप्पन मुट्ठी चावल भरकर या यथाशक्ति लोटे में भर कर पूर्णपात्र उत्तर में धरे।

## (पवित्रच्छेदनकुशानां पूर्वं पूर्व दिशिक्रमेणासादनीयम्)

पवित्र छेदन कुशाओं से पूर्व पूर्वदिशा में सब वस्तु रखता जाय।

## (अथ तस्यामेव दिशि असाधारणवस्तून्युपकल्पनीयानि तत्र शमीपलाश मिश्राः लाजाः)

उसी दिशा में और भी वस्तुएं ढाक या आम की या शमी की लकड़ी धरे और लाजा (खील) धरे।

## (दुषदुपलं कुमारी भ्राता सूर्पः दृढ़पुरुषः। अन्यदपि तदुपयुक्तमालेपनादि द्रव्यम्)

दृषदुपल नाम का एक पत्थर का बाट, कन्या का भाई, बिना तांत का छाज, दृढ़ पुरुष और भी लेपनादि वस्तु धरे।

## (ततः पवित्रच्छेदनकुशैः पवित्रे छित्वा प्रादेशमितं पवित्र करणम्)

पवित्र छेदन कुशाओं से पवित्रा छेदन करके एक बालिश्त लम्बा पवित्रा बनावे पवित्र करने के लिए।

## (ततः सपवित्रकरेण प्रणीतोदकं त्रिःपोक्षिणीपात्रे निधाय)

पवित्री सहित हाथ करके प्रणीता का जल तीन बार प्रोक्षणी पात्र में डाले।

## (अनामिकांगुष्ठाभ्यां उत्तराग्रे पवित्रे गृहीत्वा)

पाथा अनामिका, कनकी अंगुली के पास की अंगुली और अंगूठे में पवित्रा ले।

**(त्रिरुत्पवनम्)** अनामिका और अंगूठे से प्रणीता के जल को तीन बार उछाले।

## (प्रणीतोदकेन त्रिःप्रोक्षणीप्रोक्षणम्)

प्रणीता का जो जल है उसे प्रोक्षणी पात्र में तीन बार करे।

## (ततः प्रोक्षणीजलेन यथासादितवस्तुसिंचनम्)

पवित्री से प्रोक्षणी पात्र के जल का सब चीजों पर छींट लगावे।

## (ततोऽग्निप्रणीतयोर्मध्ये प्रोक्षणीपात्रं निधाय)

अग्नि और प्रणीता के बीच में प्रोक्षणी पात्र रख दे।

## (आज्यस्थाल्यामाज्यनिर्वापः)

घी के कटोरे में घी रक्खे और उसमें यह देखले कि कोई अशुद्ध वस्तु न पड़ी हो।

**(ततोऽधिश्रयणम्)** घी का कटोरा अग्नि पर रक्खे।

## (ततोज्वलतृणादिना हविर्विष्टयित्वा प्रदक्षिणा क्रमेण वह्नौ तत्प्रक्षेपः)

एक कुशा को जलाकर वेदी और घृत के चारों ओर दाहिनी ओर को फिराकर अग्नि में डाल दे।

**(पर्यग्निकरणम्)** अग्नि को चेतन करदे।

**(ततः स्त्रुवप्रतपनम् कृत्वा)** स्त्रुवे को अग्नि पर तपावे।

## (सम्मार्जनकुशानामग्रैरन्तरतो मूलैर्बाह्यतः)

सम्मार्जन कुशाओं को लेकर अग्रभाग से स्त्रुवे के आदि, मध्य और अन्त में लगावे।

## (स्त्रुवं संमृज्य प्रणीतोदकेनाभ्युक्ष्य)

प्रणीता से जल का स्त्रुवे पर छींटा दे।

## (पुनः प्रतप्य स्त्रुवं दक्षिणतो निदध्यात्)

फिर स्त्रुवे को तपाकर कुशा के ऊपर दक्षिण में धरे।

## (ततः आज्यस्याग्नेरवतारणम्)

घी के पात्र को अग्नि से उतार ले।

## (ततः आज्यस्य प्रोक्षणीवदुत्पवनम्)

फिर तीन बार घी को ऊपर उछाले।

## (अवेक्ष्य सत्यपद्रव्ये तन्निरसनम्)

घृत में देखले कि कोई अशुद्ध वस्तु तो नहीं पड़ी है। पड़ी हो तो निकाल दे।

**(पुनः पूर्ववत्प्रोक्षण्युत्पवनम्)**

फिर घी को तीन बार ऊपर को उछाले।

**(ततः उपयमनकुशान्वामहस्तेनादाय)**

उपयमन जो कुशा है उसको बायें हाथ में उठाले।

**(उत्तिष्ठन् प्रजापति मनसा ध्यात्वा)**

फिर पाधा उठकर प्रजापति भगवान् का ध्यान करे।

**(तूष्णीमग्नौ घृताक्ताः समिधस्तिस्त्रः क्षिपेत्)**

पाधा चुपचाप मौन होकर तीन लकड़ी घी में भिगोकर अग्नि में छोड़ दे।

**(ततः उपविश्य सपवित्रः)**

पवित्रा हाथ में लिए हुए कर्म कर्त्ता बैठ जाय।

**(प्रोक्षण्युदकेन प्रदक्षिणक्रमेणाग्निपर्युक्षणं कृत्वा)**

पवित्री से प्रोक्षणी के जल का छींटा अग्नि के चारों तरफ लगावे।

**(प्रणीतापात्रे निधाय)** प्रणीता में पवित्रा धरे।

**(पातितदक्षिणजानुः)** सीधा घोंटा निवावे।

**(कुशेन ब्रह्मणान्वारब्धः)**

अपने सीधे घुटने से ब्रह्मा तक कुशा मिलाले।

**(समिद्धतमेऽग्नौ स्त्रुवेण)**

सीधे हाथ में स्त्रुवे को लेकर प्रचण्ड अग्नि में घी डाले।

(आज्याहुतिर्जुहोति तत्राधारादारभ्य द्वादशाहुतिषु तत्तदाहुत्यनन्तरं स्त्रुवावस्थितहुतशेषघृतस्य प्रोक्षणीपात्रे प्रक्षेपः)

अब पाधा स्वाहा करावे और आहुति के बाद स्त्रुवे का कुछ घी प्रोक्षणीपात्र में भी डालता जावे।

ॐ प्रजापतये स्वाहा–इदं प्रजापतये.।

(इतिमनसा) ये आहुति मन से देवे।

ॐ इन्द्राय स्वाहा–इदमिन्द्राय.।

(इत्याधारौ) इन आहुतियों का नाम ही आधार है।

**ॐ अग्नये स्वाहा—इदमग्नये.।**

**ॐ सोमाय स्वाहा—इदं सोमाय.।**

(इत्याज्य भागौ) ये दो आज्यनाम आहुति हैं।

**ॐ भूः स्वाहा-इदमग्नये न मम। ॐ भुवः स्वाहा-इदं वायवे न मम। ॐ स्वः स्वाहा-इदं सूर्याय न मम।**

(एतामहाव्याहृतयः) ये तीन महाव्याहृति आहुति हैं।

**ओं त्वन्नो अग्ने वरुणस्य विद्वान् देवस्य हेडो अवधासिसीष्ठाः। यजिष्ठो वन्हितमः शोशुचानो विश्वा द्वेषाꣳसि प्रमुमुग्ध्य-स्मत्स्वाहा।। इदमग्नीवरुणाभ्याम् न मम।।१।। ओं सत्वन्नो अग्ने वमोभवोतीनेदिष्ठो अस्या उषसो व्युष्टौ। अवयक्ष्वनो व्वरुणꣳरराणो व्वीहि मृडीकꣳसुहवो न एधि स्वाहा।। इदमग्नीवरुणाभ्यां न मम ।।२।। ओं अयाश्चाग्नेऽस्यनभिशस्तिपा (वा) श्चसत्य मित्वमयाऽसि। अयानो यज्ञं वहास्यया नो धेहि भेषजꣳस्वाहा।। इदमग्नये. ।।३।। ओं ये ते शतम्वरुणाये सहस्रम्यज्ञियाः पाशा वितता**

महान्तः। तेभिर्नो अद्य सवितोत विष्णुर्विश्वे मुञ्चन्तु मरुतः स्वर्काः स्वाहा॥ इदम्वरुणाय सवित्रे विष्णवे विश्वेभ्यो मरुद्भ्यः स्वर्केभ्यः-इदन्नमम ॥४॥ ओं उदुत्तमम्वरुण पाशमस्मदवाधमं विमध्यम ँ श्रथाय। अथा व्वयमादित्य व्रते तवानागसो अदितये स्याम स्वाहा॥ इदं वरुणाय. ॥५॥

(एताः सर्व प्रायश्चित्तसंज्ञका)

यह सर्वप्रायश्चित्त आहुति हैं। अब प्रोक्षणीपात्र में घी न डाले।

(ततोऽन्वारब्धं विना)

घुटने से ब्रह्मा तक मिली हुई कुशा हटा कर।

ॐ प्रजापतये स्वाहा-इदं प्रजापतयेः।

ॐ अग्नये स्विष्टकृते स्वाहा-इदमग्नये स्विष्टकृते.। (उदकोपस्पर्शनम्)

यह दो आहुति देकर, जल के हाथ लगावे।

(अथ राष्ट्रभृत्)

ॐ ऋताषाड् ऋतधामाऽग्निर्गन्धर्वः। स नऽइदम्ब्रह्मक्षत्रम्पातु तस्मै स्वाहा व्वाट्॥ इदमृतासाहे ऋतधाम्नेऽग्नये गन्धर्वाय.॥ ॐ ऋताषाड् ऋतधामाऽग्निर्गन्धर्वस्तस्यौषधयो-ऽप्सरसो मुदो नाम। ताभ्यः स्वाहा॥ इदमोषधीभ्योऽप्सरोभ्योमुद्भ्यश्च.॥ ॐ स

ॐ हितो विश्वसामा सूर्य्यो गन्धर्वः। स नऽइदम्ब्रह्म क्षत्रम्पातु तस्मै स्वाहा व्वाट्। इदथ्ठंसोथ्ठं हिताय विश्वसाम्ने सूर्य्याय गन्धर्वाय.॥ ॐ स ॐ हितो विश्वसामा सूर्य्यो गन्धर्वस्तस्य मरीचयोऽप्सरस आयुवो नाम। ताभ्यः स्वाहा॥ इदं मरीचिभ्यो-ऽप्सरोभ्य आयुभ्यो न मम॥ ॐ सुषुम्णः सूर्य्यरश्मिश्चन्द्रमा गन्धर्व्वः। स न इदं ब्रह्मक्षत्रं पातु तस्मै स्वाहा व्वाट्॥ इदं सुषुम्णाय सूर्य्यरश्मये चन्द्रमसे गन्धर्वाय.॥ ओं सुषुम्णः सूर्य्यरश्मिश्चन्द्रमा गन्धर्व्वस्तस्य नक्षत्राण्यप्सरसो भेकुरयो नाम। ताभ्यः स्वाहा॥ इदं नक्षत्रेभ्योऽप्सरोभ्यो भेकु-रिभ्यः न मम ॥ ॐ इषिरो व्विश्वव्यचा व्वातो गन्धर्वः। स न ऽइदम् ब्रह्म क्षत्रम्पातु तस्मै स्वाहा व्वाट्॥ इदमिषिराय व्विश्व-व्यचसे वाताय गन्धर्वाय.॥ ॐ इषिरो व्विश्वव्यचाव्वातो गन्धर्व्वस्तस्यापो ऽप्सरस ऊर्ज्जोनाम। ताभ्यः स्वाहा॥ इदमद्भ्यो-ऽप्सरोभ्य ऊग्भ्र्यः.॥ ॐ भुज्युः सुपर्णो यज्ञो गन्धर्व्वः। स न इदम् ब्रह्म क्षत्रं पातु तस्मै

स्वाहा व्वाट्॥ इदं भुज्यवे सुपर्णाय यज्ञाय गन्धर्व्वाय.॥ ॐ भुज्युः सुपर्णो यज्ञो गन्धर्वस्तस्य दक्षिणा अप्सरसस्तावा नाम। ताभ्यः स्वाहा॥ इदम् दक्षिणाभ्यो ऽप्सरोभ्य-स्तावाभ्योः ॥ ॐ प्रजापतिर्विश्वकर्मा मनो गन्धर्वः। स न इदं ब्रह्म क्षत्रं पातु तस्मै स्वाहा व्वाट्॥ इदं प्रजापतये विश्वकर्मणे मनसे गन्धर्वाय.॥ ॐ प्रजापतिर्व्विकर्म्मा मनो गन्धर्व्वस्तस्य ऽऋक् सामान्यप्सरस एष्टयो नाम। ताभ्यः स्वाहा॥ इदं ऋक्सामेभ्योऽप्स-रोभ्यः एष्टिभ्यो न मम ॥ (इति राष्ट्रभृतः) यह राष्ट्रभृत् आहुति हैं।

## •(अथ जयाहोमः)

ओं चित्तञ्च स्वाहा॥ इदं चित्ताय. ॥१॥
ओं चित्तिश्च स्वाहा॥ इदं चित्त्यै. ॥२॥
ओं आकूतं च स्वाहा॥ इदमाकूताय. ॥३॥
ओं आकूतिश्च स्वाहा॥ इदमाकूत्यै. ॥४॥
ओं विज्ञातं च स्वाहा॥ इदम् विज्ञाताय. ॥५॥
ओं विज्ञातिश्च स्वाहा॥ इदम् विज्ञात्यै. ॥६॥
ओं मनश्च स्वाहा॥ इदम् मनसे. ॥७॥

---

• यह तेरह आहुतियाँ खील की देनी चाहिए।

ओं शक्वरीश्च स्वाहा॥इदं शक्वरीभ्यः. ॥८॥
ओं दर्शश्च स्वाहा॥ इदम् दर्शाय. ॥९॥ ओं
पौर्णमासञ्च स्वाहा॥ इदं पौर्णमासाय.॥१०॥
ओं बृहच्च स्वाहा॥ इदम् बृहते.॥ ॥११॥
ओं रथन्तरञ्च स्वाहा॥ इदं रथन्तराय. ॥१२॥
ओं प्रजापतिर्जयानिन्द्रायवृष्णे प्रायच्छदुग्रः
पृतनाजयेषु। तस्मै विशः समनमन्त सर्वाः स
उग्रः स इहव्यो बभूव स्वाहा ॥१३॥
(इति जया होमः) यह १३ जया आहुति हैं।

## (अथ अभ्यातान-होमः)

ओं अग्निर्भूतानामधिपतिः स माऽवत्व-स्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्याम् पुरोधायामस्स्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्या ॐ स्वाहा॥ इदमग्नये भूतानामधिपतये न मम ॥१॥ ओं इन्द्रो ज्येष्ठानाधिपतिः स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्या-माशिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्या ॐ स्वाहा॥ इदमिन्द्राय ज्येष्ठाना-मधिपतये न मम ॥२॥ ओं यमः पृथिव्या-ऽअधिपतिः स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन्

कर्मण्यस्यां देवहूत्या ॐ स्वाहा।। इदं यमाय पृथिव्याऽअधिपतये न मम ।।३।।

(अथ प्रणीतोदक स्पर्शः)

प्रणीता के जल का अग्नि में कुशा से छींटा लगावे।

ओं वायुरन्तरिक्षस्याधिपतिः स माऽवत्व-स्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्या ॐ स्वाहा।। इदम् वायवे अन्तरिक्षस्याधिपतये न मम ।।४।। ओं सूर्यो दिवोऽधिपतिः स मावत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामा-शिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्या ॐ स्वाहा।। इदम् सूर्याय दिवो ऽधिपतये न मम ।।५।। ओं चन्द्रमा नक्षत्राणामधिपतिः स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन्क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधा-यामस्मिन्मकर्मण्यस्यां देवहूत्या ॐ स्वाहा।। इदम् चन्द्रमसेनक्षत्राणामधिपतये न मम ।।६।। ओं बृहस्पतिर्ब्रह्मणोऽधिपतिः स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामा-शिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देव-हूत्या ॐ स्वाहा।। इदम् बृहस्पतये ब्रह्मणो-ऽधिपतये न मम ।।७।। ओं मित्रः सत्या-

नामधिपतिः स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्य-
स्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन्
कर्मण्यस्यां देवहूत्या ॐ स्वाहा॥ इदम्
मित्राय सत्यानामधिपतये न मम ॥८॥ ओं
वरुणोऽपामधिपतिः स माऽवत्वस्मिन्
ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधा-
यामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्या ॐ स्वाहा॥
इदम् वरुणाय अपामधिपतये न मम ॥९॥
ओं समुद्रः स्त्रोत्यानामधिपतिः स माऽवत्व-
स्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां
पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्या ॐ
स्वाहा। इदम् समुद्राय स्त्रोत्यानामधिपतये न
मम ॥१०॥ ओं अन्न ॐ साम्राज्यान्नामधि-
पतिः स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन्
क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन्
कर्मण्यस्यां देवहूत्या ॐ स्वाहा॥ इदमन्नाय
साम्राज्यानामधिपतये. ॥११॥ ओं सोम
ऽओषधीनामधिपतिः स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्म-
ण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधायाम-
स्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्या ॐ स्वाहा॥ इदम्
सोमाय औषधीनामधिपतये न मम ॥१२॥

ओं सविता प्रसवानामधिपतिः स माऽवत्व-
स्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां
पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्या ॐ
स्वाहा।। इदं सवित्रे प्रसवानामधिपतये न
मम ।।१३।। ओं रुद्रः पशूनामधिपतिः स
माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामा
शिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां
देवहूत्या ॐ स्वाहा।। इदम् रुद्रायपशूनामधि-
पतये न मम ।।१४।।

(अत्र प्रणीतोदक स्पर्शः)

प्रणीता के जल का अग्नि में छींटा लगावे।

## (अथ अभ्यातान होमः)

ओ३म् त्वष्टा रूपाणामधिपतिः स माऽव-
त्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामा-
शिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन् कर्मण्यस्यां
देवहूत्या ॐ स्वाहा।। इदम् त्वष्ट्रे रूपाणाम-
धिपतये न मम ।।१५।। ॐ विष्णुः पर्वता-
नामधिपतिः स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन्
क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधायामस्मिन्
कर्मण्यस्यां देवहूत्या ॐ स्वाहा।। इदं विष्णवे
पर्वतानामधिपते न मम ।।१६।। ॐ मरुतो

गणानामधिपतयस्ते स माऽवत्वस्मिन् ब्रह्म-
ण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधाया-
मस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्या ँ स्वाहा॥
इदम् मरुद्भ्यो गणानामधिपतिभ्यो न मम
॥१७॥ ॐ पितरः पितामहाः परेऽवरे
ततास्ततामहाः इह माऽवन्त्वस्मिन्
ब्रह्मण्यस्मिन् क्षत्रेऽस्यामाशिष्यस्यां पुरोधा-
यामस्मिन् कर्मण्यस्यां देवहूत्या ँ स्वाहा॥
इदम् पितृभ्यः पितामहेभ्यः परेभ्यो-
ऽवरेभ्यस्ततेभ्यस्ततामहेभ्यो न मम ॥१८॥

इत्यभ्यातानानाम होमः॥

(अत्र प्रणीतोदक स्पर्शः) प्रणीता के जल का छींटा लगावे।

## (अथ आज्य होमः)

निम्न मंत्रों से घी की आहुति देवे–

ॐ अग्निरैतु प्रथमो देवताना ँ सोऽस्यै
प्रजां मुञ्चतु मृत्युपाशात्। तदय ँ राजा-
वरुणोऽनुमन्यतां यथेय ँ स्त्रीपौत्रमघं न
रोदात् स्वाहा॥ इदमग्नये न मम ॥१॥ ॐ
इमामग्निस्त्रायतां गार्हपत्यः प्रजामस्यै नयतु
दीर्घमायुः। अशून्योपस्था जीवतामस्तु माता
पौत्रमानन्दमभि प्रबुध्यतामिय ँ स्वाहा॥
इदमग्नये. ॥२॥ ॐ स्वस्ति नोऽग्ने दिव आ-

**पृथिव्या विश्वानि धेह्यऽयथायदत्र। यदस्यां महि दिवि जातं प्रशस्तं तदस्मासु द्रविणं धेहि चित्र ऽ स्वाहा।। इदमग्नये. ।।३।। ॐ सुगन्नु पन्थां प्रदिशन्न एहि ज्योतिष्मध्ये ह्यजरन्नऽआयुः। अपैतु मृत्युरमृतन्नऽआगाद्वै-वस्वतो नोऽअभयं कृणोतु स्वाहा।। इदम् वैवस्वताय न मम ।।४।।**

(ततो अन्तःपट)

कन्या, वर दोनों की एक वस्त्र से ओट करके पाधा अग्नि में नीचे लिखे मन्त्र को मन में पढ़कर आहुति छोड़े।

**ॐ परंमृत्योऽअनुपरेहिपन्थायतेऽअन्यइतरो देवयानात्। चक्षुष्मते शृण्वते ते ब्रवीमि मा नः प्रजा ऽ रीरिषो मोत वीरान् स्वाहा।। इदम् मृत्यवे न मम ।।५।।**

फिर उस वस्त्र की ओट हटाले।

**(अत्र प्रणीतोदकस्पर्शः)** प्रणीता के जल का छींटा लगावे।

**(अनेन वाऽयम् होमः)** इस रीति से हवन करे।

**(अथ लाजाहुतिः)** अब खीलों की आहुति दिलवाये।

**ततो वधूमग्रतः कृत्वा वधूवरौ प्राङ्मुखौ स्थितौ भवतः लाजा होमं कुर्यात्। •ततो वराञ्जलिपुटोपरि-संलग्नवध्वञ्जलिस्थघृताभिधारित वधूभ्रातृदत्त शमी पलाशमिश्रैर्लाजैर्वधू कर्तृको मन्त्रपाठपूर्वको होमः।।**

---

● कन्या का भाई इस छाज को लेकर अग्नि के ईशान कोण में खड़ा हो। कन्या वर के हाथ में खील देवे। वर अंगुलियों से अग्नि में छोड़े।

कन्या को आगे वर को पीछे कर और मुंह पूर्व की ओर करके वर की अंजलि पर कन्या की अंजलि रख कर कन्या का भाई वर और कन्या दोनों के हाथ में छाज में से खील और जांड के पत्ते और ढाक की लकड़ी घी में भिगो कर दे। वे अग्नि में नीचे लिखे मन्त्र से पहली आहुति दें।

**ओं अर्यमणं देवं कन्या अग्निमयक्षत। स नोऽअर्यमा देवः प्रेतो मुञ्चतु मा पतेः स्वाहा।। इदम् अर्यम्णे न मम ।।१।।**

इसी प्रकार नीचे लिखे मन्त्र से दूसरी आहुति दें।

**ओं इयं नार्य्युपब्रूते लाजानावपन्तिका। आयुष्मानस्तु मे पतिरेधन्तां ज्ञातयो मम स्वाहा।। इदमग्नये न मम ।।२।।**

इसी प्रकार नीचे लिखे मंत्र से तीसरी आहुति दें।

**ओं इमांल्लाजानावपाम्यग्नौ समृद्धिकरणं तव। मम तुभ्यं च संवननं तदग्निरनुमन्यतामिय ँ स्वाहा।। इदमग्नये न मम ।।३।।**

**(ततो वधू दक्षिणहस्तं सांगुष्ठम् गृह्णाति वरः)**

इसके बाद वर, कन्या के सीधे हाथ का अंगूठा अपने सीधे हाथ में थाम आगे लिखा मन्त्र पढ़े।

**ओं गृभ्णामि ते सौभगत्वाय हस्तं मया पत्या जरदष्टिर्यथा सः। भगोऽअर्यमा सविता पुरन्धिर्मह्यं त्वा दुर्गार्हपत्याय देवाः ।।४।। ओं अमोऽहमस्मि सा त्व ँ सा त्वमस्यमोऽहम्। सामाहमस्मि ऋक् त्वं द्यौरहं पृथिवी त्वं ।।५।। ओं तावेहि विवहावहै सह रेतो दधा-**

वहै। प्रजां प्रजनयावहै पुत्रान् विन्द्यावहै बहून् ॥६॥ ॐ ते सन्तु जरदष्टाय: संप्रियोरोचिष्णू सुमनस्यमानौ। पश्येम शरदः शतं जीवेम शरदः शत ७ शृणुयाम शरदः शतम् ॥७॥

(अथ वधूमग्रेरुत्तरतः प्राङ्मुख पूर्वोपकल्पिते दृषदुपलं दक्षिणपादेनारोहयति वरः)

कन्या आगे होकर उत्तर में जो पाषाण (बाट) रक्खा है अपने सीधे पैर का अंगूठा पूर्व मुख हो उसके लगावे। मन्त्र–

ॐ आरोहेममश्मानमश्मेव त्व ७ स्थिराभव। अभितिष्ठ पृतन्यतोऽवबाधस्व पृतनायतः॥

(अथ गाथां गायति)

अब पाधा स्त्रियों के उत्तम पतिव्रतादि यश का गान करे।

ओं सरस्वति प्रेदमय सुभगे वाजिनीवति। यां त्वा विश्वस्य भूतस्य प्रजायामस्याग्रतः ॥१॥ यस्यां भूत ७ समभवद्यस्यां विश्वमिदं जगत्। तामद्य गाथां गास्यामि या स्त्रीणा-मुत्तमं यशः ॥२॥

(ततोऽग्रेवधूः पश्चात् वरः प्रणीता ब्रह्म सहितमग्नि-प्रदक्षिणं कुरुते ततो वरपठनीयो मन्त्रः)

कन्या अगाड़ी वर पिछाड़ी ब्रह्मा तथा प्रणीता सहित अग्नि की इस मन्त्र से परिक्रमा करें–

ॐ तुभ्यमग्ने पर्य्यवहन्त्सूर्या वहतु ना सह। पुनः पतिभ्यो जायां दा अग्ने प्रजया सह॥

(पठन परिक्रमेत्)

पहली परिक्रमा करावे अर्थात् यह पहला फेरा हुआ।

**(ततः पश्चादग्नेः स्थित्वा लाजाहोम। सांगुष्ठहस्तगृहणाश्मारोहण गाथागायनाग्नि प्रदक्षिणानि पुनरपि द्विस्थैव कर्त्तव्या)**

इस प्रकार अग्नि के पीछे खड़े होकर लाजाहोम, अंगूठे के साथ हस्तग्रहण, अश्मारोहण, गाथागान और अग्नि की प्रदक्षिणा करे।

## (पुनरेवं विधाय)

**(एता नव लाजाहुतयः। सांगुष्ठहस्तगृहणत्रयं अश्मारोहणत्रयं। गाथागान त्रयं च समपद्यते)**

इसी प्रकार तीन बार नव लाजाहुति, तीन बार हस्तग्रहण, अश्मारोहण तीन बार, गाथागान तीन बार, अग्नि की तीन परिक्रमा करने से पूर्ण कृत्य सम्पन्न होता है। पाधा दूसरी और तीसरी परिक्रमा (फेरा) उपरोक्त विधि से क्रमानुसार सम्पन्न करवावे।

**(ततोऽवशिष्टलाजैः कन्याभ्रातृदत्तैरञ्जलिस्थ शूर्पकोणेन वधूर्जुहोति)**

बची हुई जो खील हैं कन्या का भाई छाज की कोण से कन्या के हाथों पर गेरे और कन्या अग्नि में उनकी आहुति दे। इस मन्त्र से-

**ओं भगाय स्वाहा। इदं भगाय न मम ।।**

**(अस्थाग्ने वरः पश्चात् वधूस्ततः तूष्णीमेव चतुर्थ परिक्रमणं कुरुतः)**

फिर कन्या को पीछे और वर को आगे कर अग्नि की मौन चौथी परिक्रमा (फेरा) करावे। इस प्रकार यह चौथा फेरा हुआ।

**(ततो वरश्च कन्या च उपविश्य ब्रह्मणाऽन्वारब्धः)**

वर कन्या दोनों अपने-अपने आसन पर बैठ जायें, फिर पाधा कुशा के ब्रह्मा से मिले अर्थात् कुशा अपने घोटे से ब्रह्मा तक मिला लेवे।

**(आज्येन प्रजापत्यं जुहुयात्)**

फिर पाधा अग्नि में घी की आहुति दे।

**ओं प्रजापतये स्वाहा। इदं प्रजापतये न मम।**

**इति मनसा।।** यह आहुति मन में बोले।

**(अत्र प्रोक्षणीपात्रे आहुति-शेषाज्यप्रक्षेपः)**

स्रुवे से प्रोक्षणी पात्र में घी का छींटा दे और पाधा निम्न श्लोक पढ़े।

**मण्डपं मधुपर्कश्च लाजाहोम परिक्रमा।**
**यावत्सप्तपदी नैव तावत् कन्या कुमारिका।।**

**अर्थ**—मण्डप छावने से तो घर की शोभा हुई और मधुपर्क खाने से वर के देह की शुद्धि हुई और लाजा जो खील हैं उनके हवन करने से देवता प्रसन्न हुए और परिक्रमा से अग्नि प्रसन्न हुई। जब तक सप्तपदी न हो तब तक कन्या की कुंवारी संज्ञा है। ऐसा शास्त्र का वाक्य है।

# अथ सप्तपदी

**(ततः आलेपनेनोत्तरोत्तर कृत-सप्तमण्डलेषु सप्तपदाक्रमणं वरः कारयेत्।)**

तदन्तर पाधा अग्नि के उत्तर की ओर उत्तरोत्तर सात मण्डल बनाये, फिर वर कन्या दोनों उत्तराभिमुख, वर से कन्या दाहिने खड़े होवें। एक-एक पद के साथ दोनों अपना-अपना सीधा पाँव आगे धरें। पहले वर पीछे कन्या। जिस जगह से सीधा पैर उठाया है और उसी जगह बायां पैर धरते जावें और उत्तर को चलते जावें। इस प्रकार निम्न मन्त्रों से सात पग रखें।

## (वर सप्त वाक्यानि)

वर कन्या से कहे कि–

**●(तत्र प्रथमे ॐ एकमिषे विष्णुस्त्वा नयतु।)**

हे सखे पत्नी! विष्णु स्वरूप मैं घर के अन्नादि के लिए तेरा एक पद रखवाता हूँ अर्थात् घर में मेरे अन्नादि की मालकिन तुम हो।

**(द्वितीये ॐ द्वे ऊर्ज्जे त्रिष्णुस्त्वा नयतु।)**

हे सखे पत्नी! दूसरे भी तेरा यश बढ़े (किमर्थं) काहे के अर्थ उर्ज्जे नाम (बलाय) तू बलवती हो, इसलिए तेरा दूसरा पद रखवाता हूँ।

**(तृतीये ॐ त्रीणि रायस्पोषाय विष्णुस्त्वा नयतु।)**

---

● पाणिग्रहण [illegible] गां निष्ठास्यात्सप्तमे पदे (मनु वाक्यम्)

तीसरे भी तेरा यश बढ़े (किमर्थं) काहे के अर्थ (रायस्पोषाय) और धन की वृद्धि हो। तीसरा पद रखवाता हूँ।

## (चतुर्थे ॐ चत्वारिमयोभवाय विष्णुस्त्वा नयतु।)

चौथे तेरा यश बढ़े (किमर्थं) काहे के अर्थ, (मयोभवाय) सुविद्यारूपी माया का सुख प्राप्त हो। चौथा पद रखवाता हूँ।

## (पञ्चमे ॐ पञ्चम पशुभ्यो विष्णुस्त्वा नयतु।)

पांचवे भी तेरा यश बढ़े (किमर्थं) काहे के अर्थ, (गवादिभ्य:पशुभ्य:) गौ आदि पशुओं को भी सुख प्राप्त हो। पांचवाँ पद रखवाता हूँ।

## (षष्ठे ॐ षड् ऋतुभ्यो विष्णुस्त्वा नयतु।)

छठे भी तेरा यश बढ़े (किमर्थं) काहे के अर्थ, (षट् ऋतुभ्य:) छहों ऋतुओं में तुझको सुख प्राप्त हो। छठा पद रखवाता हूँ।

## (सप्तमे ॐ सखेसप्तपदा भवसामामनुव्रता भवविष्णुस्त्वा नयतु)

सातवें भी तेरा यश बढ़े (किमर्थं) काहे के अर्थ, विष्णु जो भगवान् हैं तुझको सातों पदों को प्राप्त करें, भू: आदि जो सात लोक हैं, उनमें विख्यात हो जैसे–अरुन्धती, जानकी आदि धर्म परिव्रता हैं। सातवाँ पद रखवाता हूँ, तत्पश्चात् वर, कन्या अपने-अपने आसन पर बैठ जावें।

# (कन्याया: सप्त वाक्यानि)

यह सात वचन कन्या के हैं–

**१. यदि यज्ञं कुर्यात्तस्मिन्मम सम्मतिं गृह्णीयात्।**

प्रथम जो यज्ञ करें उसमें मेरी सम्मति लें।

**२. यदि दानं कुर्यात्तस्मिन्नपि मम सम्मतिं गृह्णीयात्।**

दूसरे जो दान करें उसमें भी मेरी सम्मति लें।

**३. अवस्थात्रये मम पालनां कुर्यात्।**

तीसरे जो तीन अवस्थायें हैं बाल, युवा और बुढ़ापा, उनमें भी मेरी पालना करें।

**४. धनादिगोपने मम सम्मतिं गृह्णीयात्।**

चौथे माया आदि कहीं धरें-ढकें, तो उसमें भी मेरी सम्मति लें।

**५. गवादि पशुक्रयविक्रये मम सम्मतिं गृह्णीयात्।**

पाँचवे, गाय, बैल, घोड़ा आदि जो पशु खरीदें तो उसमें भी मेरी सम्मति लें।

**६. वसन्तादि षट्सुऋतुषु मम पालनं कुर्यात्।**

छठवे वसन्त, ग्रीष्म, वर्षा, शरद, हेमन्त, शिशिर छहों ऋतुओं में मेरी पालना करें।

**७. सखी सुगन हास्यं कटुवाक्यम् न वदेत् न कुर्यात्। तदाहं भवतां वामांगे आगच्छामि।**

सातवे साथ की सहेलियों में मेरी हंसी न करें और न कठोर वचन कहें तो मैं तुम्हारे बायें अंग आऊँ।

## (पुनः चत्वारि वर वाक्यानि)

यह चार वाक्य वर के हैं, सो वर पढ़े।

**उद्याने मद्यपाने च पितागृहगमनेन च।**
**आज्ञा भंगो न कर्त्तव्यं वरवाक्यचतुष्टकम् ॥**

**अर्थ**–उद्यान जो जंगल है अर्थात् 'वन' वहाँ न जायं। दूसरे–मद्य जो शराब है जो मनुष्य पीये हुए हो उसके सामने न जायं। तीसरे–अपने पिता के यहां मेरी आज्ञा बिना न जायं। चौथे-धर्म शास्त्रोचित मेरी आज्ञा भंग न करें तो मैं बायें अंग लूं।

बहुत से विद्वान् इस सप्तपदी को इस प्रकार भी कहते हैं–

## (अथ द्वितीय सप्तपदी)

**आदौ धर्मधरा कुटुम्बसुखदा मिष्टाप्रियाभाषिणी।**
**क्रोधालस्यनिवारिका सुखकरा आज्ञानुगावर्तिनी॥**
**शास्त्रानन्दयवृद्धशासनपरा धर्मानुगा सादरम्।**
**एते सौम्यगुणा वसन्ति सततं वामेहि सा त्वं भव॥**

**टीका**–(१) प्रथम तो हमारे कुल का जो धर्म है उसे तू धारण करे, तो बाये, अंग आ (२) हमारा जो कुटुम्ब है उसको सुख दे, तो बायें अंग आ (३) मीठे वचन उच्चारण करे और क्रोध, आलस्य का निवारण करे तथा धर्मानुकूल वृद्धजनों के उपदेश को सादर स्वीकार करे, तो बायें अंग आ (४) यश और सुख दे तो बायें अंग आ (५) मेरी आज्ञा का पालन करे तो बायें अंग आ (६)

मेरे जो माता-पिता हैं उनकी टहल करे तो बायें अंग आ (७) मेरी जो बहनें हैं उनसे क्रोध न करे तो बायें अंग आ। ये गुण तेरे अन्दर हों तो बायें अंग आ।

**(ततोऽग्नेः पश्चादुपविश्य पुरुषस्कंधे स्थितात्मकुम्भादाम्रपल्लवेनोदकमानीय तेन वरो वधूमभिषिंचति।)**

जो ब्राह्मण दृढ़ कलश ले रहा है उसके जल का आम के पत्ते से वर कन्या के ऊपर छींटा लगावे, फिर अपने ऊपर छींटा दे। मन्त्र-

**ओं आपः शिवाः शिवतमाः शान्ताः शान्ततमास्तास्ते कृण्वन्तु भेषजम्।।**

**(अनेन पुनस्तथैव तस्मादेव कुम्भातथैव जलेन वधूं वरोऽभिषिञ्चति)**

फिर उसी प्रकार वरुण कलश से वर कन्या के शरीर पर जल का छींटा लगावे। मन्त्र-

**ओं आपोहिष्ठामयोभुवस्ता न ऊर्ज्जेदधातनः। महेरणाय चक्षसे। यो वः शिवतमो रसस्तस्य भाजैयतेह नः। उशतीरिवमातरः।। तस्मा अरङ्गमाम वो यस्य क्षयाय जिन्वथ। आपो जनयथा च नः।।**

**(ततः सूर्यमुदीक्षस्वेति वधूं संबोध्य वरो वदेत्)**

वर कन्या से सूर्य के दर्शन करने को कहे, तब कन्या सूर्य को देखे, वर नीचे लिखा मन्त्र पढ़े-

**ॐ तच्चक्षुर्देवहितम् पुरस्ताच्छुक्रमुच्चरत। पश्येम शरदः शतं जीवेम शरदः शत ँ शृणुयाम शरदः शतं प्रब्रवाम शरदः शतमदीनाः स्याम शरदः शतं भूयश्च शरदः शतात्।।**

**(अस्तंगते सूर्य्ये ध्रुवमुदीक्षस्व)**

रात्रि हो तो वर कन्या से ध्रुव तारे का दर्शन करने को कहे, कन्या तारे को देखे और वर यह मन्त्र पढ़े–

**ॐ ध्रुवमसि ध्रुवं त्वा पश्यामि ध्रुवैधि पोष्येमयि। मह्यं त्वऽऽदात् बृहस्पतिर्मया पत्या प्रजावती सञ्जीव शरदः शतम्।।**

**(अथ वरो वधू दक्षिणांगस्योपरि हस्तं नीत्वा तस्याः हृदयमालभेत्)**

वर कन्या के सीधे कन्धे पर अपना सीधा हाथ रख कर कन्या के हृदय से लगावे और यह मंत्र पढ़े–

**ॐ मम व्रते ते हृदयं दधामि मम चित्तमनुचित्तं तेऽअस्तु। मम वाचमेकमना जुषस्व प्रजापतिष्ट्वा नियुनक्तु मह्यम्।।**

**(वधूर्वरस्य वामभागे उपविश्यति)**

कन्या को वर की बाईं तरफ बैठा दे, फिर उसी समय वर को दक्षिण तरफ बैठा दे।

**(अथ सुवर्णांगुलीयकेन वधूमभिमन्त्रयति वरः)**

वर सोने की अंगूठी से कन्या की मांग में रोली भरे। मन्त्र–

**ॐ सुमङ्गलीरियं वधूरिमा ꣳ समेत पश्यत। सौभाग्यमस्यै दत्त्वा याथास्तं विपरेतन।।**

**(अथ स्विष्टिकृत होमः)** पाधा अग्नि में घी की आहुति दे।

**ॐ प्रजापतये स्वाहा।। इदं प्रजापतये न मम।**

ॐ अग्नये स्विष्टकृते स्वाहा॥ इदमग्नये.

(स्रुवावशिष्टाज्यस्य प्रोक्षणी पात्रे प्रक्षेपः)

स्रुवे से प्रोक्षणी पात्र में घी का छींटा दे।

(वरेणसंस्त्रुव प्राशनम्)

वर उस स्रुवे के घी को मुँह से लगावे। फिर आचमन कर हाथ धोवे।

(ततो वरो पूर्णपात्र दक्षिणां ब्रह्मणे दद्यात्)

वो जो ब्रह्मा बना है उसको वर पूर्णपात्र पर दक्षिणा धर के दे–संकल्प :

ॐ अद्यहेत्यादि मासानां मासोत्तमे मासे अमुकगोत्रोऽमुकशर्म्माहं कृतैतद्विवाहहोम कर्म्मणि कृताकृता वेक्षणरूपब्रह्मकर्म-कर्तुः प्रतिष्ठार्थं इदं पूर्णपात्र दानं प्रजापति-दैवतं अमुकगोत्राय अमुकशर्म्मणे ब्राह्मणाय दक्षिणां तुभ्यमहं संप्रददे।

(दान प्रतिष्ठा संकल्पः)

अद्येत्यादि. पूर्णपात्रदानप्रतिष्ठासांगता-फलप्राप्त्यर्थं इमां दक्षिणां तुभ्यमहं संप्रददे।

(ततो ब्रह्मग्रन्थिविमोकः) ब्रह्मा की गांठ खोल दे।

ॐ सुमित्रिया न आप औषधयः सन्तु इति॥

(वर वध्वोः प्रणीता जलेन पवित्रे गृहीत्वा शिरः संमृज्य)

वर कन्या दोनों के ऊपर प्रणीता के जल का पवित्रे से छींटा दे।

ॐ दुर्मित्रियास्तस्मै सन्तु योऽस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः॥

(इत्यैशान्यां सपवित्रां सजलांप्रणीतां न्यब्जी कुर्यात्)

प्रणीता पात्र को पवित्रे-सहित ईशान दिशा में औंधा कर दे।

## अथ वर्हिहोमः

(ततस्तरण क्रमेण वर्हिरुत्थाप्य आज्येनभिधार्य वक्ष्य-माणमंत्रेण हस्तेनैव जुहुयात्)

वेदी के चारों तरफ की सब कुशा उठाकर अग्नि में डाल दे। मन्त्र-

**ॐ देवा गातु विदोगातुं वित्वा गातुमितः। मनसम्पते ऽइमं देवयज्ञ ७ स्वाहा।। व्वातेधाः स्वाहा।। इदं.।।** इति वर्हिहोमः।

## अथ पूर्णाहुति विधानः

किन्हीं आचार्यों के मत से विवाह में पूर्णाहुति करना वर्जित है जिन का जैसा मत हो वैसा करें।

(ततः उत्थाय वधू दक्षिणहस्तेन स्पृष्टैः स्त्रुवस्थघृतपुष्प-फलैः पूर्णाहुतिं कुर्यात्।)

कन्या को खड़ी करके उसके दाहिने हाथ में स्त्रुवा दे और उस पर घी, सुपारी रखकर नीचे लिखे मन्त्र से अग्नि में पूर्णाहुति करावे।

**ॐ मूर्द्धानंदिवोऽअरतिम्पृथिव्यां वैश्वा-नरमृत आजातमग्निम्। कवि ७ साम्राज्य-मतिथिं जनानामासन्नापात्रं जनयन्तु देवाः स्वाहा।। इदमग्नये न मम।।**

(पुनः अग्नौ घृतधारां दद्यात्)

उसके ऊपर नीचे लिखे मन्त्र से घी की धार छोड़े।

**ॐ वसोः पवित्रमसि शतधारं वसोः पवित्रमसि सहस्त्रधारं। देवस्त्वा सविता पुनातु**

वसोः पवित्रेण शतधारेण। सुप्वाकामधुक्षः स्वाहा।।

(ततः उपविश्य स्रुवेण भस्मानीय दक्षिणऽनामिकाग्रेण)

पाधा स्रुवे पर भस्म लगाकर सीधे हाथ की अनामिका से वर कन्या दोनों के लगावे।

ॐ त्र्यायुषं जमदग्ने इति ललाटे। (मांथे से)

ॐ कश्यपस्य त्र्यायुषम् इति ग्रीवायाम्।।

(गले से)

ॐ यद्देवेषु त्र्यायुषं इति दक्षिण बाहुमूले।।

(सीधे कन्धे से)

ॐ तन्नो● ऽस्तु त्र्यायुषम् इति हृदये।।

(छाती से)

(कन्या वरश्च छायापात्रदानम् कुर्यात्)

कन्या वर दोनों छाया पात्र का दान करें, कांसी के पात्र में घी भर कर अपना मुँह देखें। उसमें चाँदी की दक्षिणा डालें या पंचरत्न, फिर संकल्प करें।

अद्येत्यादि मासानां मासोत्तमेमासे. अमुकगोत्रोऽहममुक शर्म्माहं ममविवाह सांगताफलप्राप्त्यर्थं श्रीमहामृत्युञ्जय देवता प्रीत्यर्थं इदं छायापात्रघृतप्रपूरितं कांस्यपात्र-दक्षिणासहितं यथानाम गोत्राय अमुक शर्म्मणे ब्राह्मणाय तुभ्यमहं संप्रददे।

यह छायापात्र डकौत या व्यास को दे। फिर दान प्रतिष्ठा का संकल्प करे।

---

● जब कन्या के भस्मी लगावे तो तन्नो की जगह तत्ते उच्चारण करे।

अद्याऽमुकगोत्रोऽहममुकनाम शर्म्माहं इदं छायापात्रदानप्रतिष्ठासिद्ध्यर्थममुकगोत्राय अमुक ब्राह्मणाय तुभ्यमहं संप्रददे।

(हस्तौ प्रक्षाल्य:) हाथ धो डाले। मंत्र-

ओं अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थां.।।

(ब्राह्मणो वरः गां ददाति ग्राम्यं राजन्यः अश्वं वैश्यः शूद्रो दक्षिणा यथाशक्ति)। (कर्मकर्तृसंकल्पः)

विवाह कराने की दक्षिणा में ब्राह्मण गाय, क्षत्रिय ग्राम, वैश्य घोड़ा, अन्य जाति सामर्थ्यानुसार दक्षिणा दे, पहले कन्या के पिता से संकल्प करावे।

अद्येत्यादि. अमुक गोत्रः अमुक शर्म्माऽहं आत्मनः पुत्री-विवाहसांगताफलप्राप्त्यर्थं अमुकगोत्राय अमुक शर्म्मणे ब्राह्मणाय इमां दक्षिणां तुभ्यमहं संप्रददे।

(ब्राह्मण को दे दे) फिर दान प्रतिष्ठा का संकल्प करे।

(वरः कर्मकर्तृसंकल्पं कुर्यात्) वर कर्मकर्त्ता का संकल्प करे।

अद्येहेत्यादि. अमुकगोत्रः अमुकशर्म्माहं मम विवाहसांगताफलप्राप्त्यर्थं श्रीयज्ञपुरुष-नारायणप्रीत्यर्थं स वधूकोऽहममुकगोत्राय अमुकशर्म्मणे ब्राह्मणाय तुभ्यमहं संप्रददे।।

(ब्राह्मण को दे दे) फिर दान प्रतिष्ठा का संकल्प करे।

अमुकगोत्रः अमुकशर्म्माहं मम विवाह.

**(वरः कन्योः तिलकं कुर्यात्)** पाधा पर कन्या के तिलक करे।

**आयुष्कामः यशष्कामः पुत्रकामस्तथैव च।**
**आरोग्यं धनकामश्च सर्वेकामाः भवन्तु ते।।**

पाधा अपने हाथ में पुष्प चावल लेकर वर कन्या को आशीर्वाद दे और ये मन्त्र पढ़े–

**श्रीकृष्णः कुशलं करोतु भवतां धाता प्रजानां सुखम्। निर्विघ्नं गणनायकः प्रतिदिनं भानुः प्रतापोदयम्।। शम्भुस्ते धनधान्य कीर्तिमतुलां दर्गाऽरिनाशं सदा। गंगा ते खलु पापहा निशिदिनं लक्ष्मीस्सदातिष्ठतु।।**

पाधा अपने हाथ के फूल व चावल वर को दे, फिर पुण्य क्षेत्र समा वेदी करावे और इसके पश्चात् अग्नि में एक टका गिरवा कर चौरी रखकर तौला उल्टा कर दे। फिर पाधा वर और कन्या के पिता से गणेशजी पर चावल छुड़वावे। मन्त्र–

### विसर्जन मन्त्रः

**ॐ गच्छ गच्छ सुरश्रेष्ठं स्वस्थानं परमेश्वर।**
**यत्र ब्रह्मादयो देवास्तत्र गच्छहुताशन।।**

गणेशजी और लक्ष्मीजी हमारे गृह में रहें और देवता अपने–अपने स्थान को जायें। पाधा तिलक करे और सेवल कर दे, फिर वह आगे और कन्या पीछे, छापे के आगे जायें।

### इति विवाह पद्धतिः।।

**(अथ शय्यादान संकल्पः)** अब पलंग का संकल्प करें।

ततः दक्षिणशिर समुत्तरपादांतूलकोषधनादिपुरस्कृतां वस्त्राभरणपात्राद्यलंकृतां खट्वां वरकन्यारोहणपूर्वकां पूर्वदिक्पाश्वैकरक्तसूत्रवद्धां कन्यापिता पत्न्यासह ग्रन्थि-बन्धनं कृत्वा खट्वावद्धरक्तसूत्र जलाक्षत दक्षिणाभिः सहसंकल्पं कुर्यात्।

पलंग का सिरहाना दक्षिण की ओर पांयत उत्तर की ओर करके उसके ऊपर धन, वस्त्र और तीयल, बर्तन छाकादि समीप धर कर (कन्या वर दोनों उत्तर को मुँह करके बैठें) और कन्या का पिता अपनी स्त्री से गठजोड़ा बांध कर पूर्व मुख हो पूर्व की ओर सिरहाने के पावे में कलावा बाँधकर अपने सीधे हाथ में उस कलावे को थाम जल, चावल, पैसा लेकर संकल्प करे।

ॐ अद्येत्यादि मासानां मासोत्तमे मासे अमुकमासे अमुकपक्षे अमुकतिथौ अमुक-वासरे अमुकगोत्रोऽहं अमुकशर्म्माहं श्रुति स्मृति पुराणोक्त फलप्राप्त्यर्थं आत्मनः कन्या विवाहे श्रीयज्ञपुरुषनारायण प्रीत्यर्थं इमां शय्यांसोपस्करां धनवस्त्राभरणभूषितां धातु-पात्रसहितां विविधसिद्धान्नसहितां प्रजापति देवतां रजत सुवर्णमणि भूषणभूषितां अमुकगोत्राय अमुकप्रवरायामुकनाम्ने वराय विष्णुरूपाय सपत्नीकाय तुभ्यमहं संप्रददे।

वह कलावा और पैसा वर को दे दें।

(वरः स्वस्तीतिप्रतिवचनम्) वह ऐसा कहे।

(दानप्रतिष्ठा संकल्पः कुर्यात्)

अब कम से कम एक रुपया, जल, चावल लेकर संकल्प करे।

**कृतैतच्छय्यादान प्रतिष्ठासांगतासिद्ध्यर्थं करस्थ सुवर्णमग्निदैवत अमुकनाम्ने वराय तुभ्यमहंसम्प्रददे।**

यह भी वर को ही दे दे। (इति शय्यादान संकल्पः) ॥

## अथ चतुर्थीकर्म पूर्व नियम

**(वधूवरौ त्रिरात्रं अक्षरालवणाशिनौ, अधः शयानौ निर्मैथुनो स्याताम्।)**

वधू वर दोनों विवाह के दिन से तीन दिन, तीन रात्रि पर्यन्त नमक न खावें, पृथ्वी पर बिस्तर बिछाकर सोवें और परस्पर प्रसंग न करें।

**(सम्वत्सरं न मिथुनमुपेयातां द्वादशरात्रं षड्रात्रं त्रिरात्रमन्तत इति।)**

विवाह के दिन से एक साल तक अथवा बारह रात्रि तक अथवा छः रात्रि तक अथवा तीन रात्रि तक स्त्री प्रसंग न करें।

**(संवत्सरादिविकल्पास्तु शक्त्यपेक्षया व्यवस्थिताः आतुर्गणां संवत्सरादित्यागाशक्तोत्रिरात्रपक्षाश्रयोऽपि।)**

संवत्सरादि का कथन शक्ति के अनुसार कहा है कि वधू वर प्रबल हों और यदि प्रसंग के लिए संवत्सर अथवा बारह रात्रि अथवा छः रात्रि का त्याग न कर सकें इसलिए त्रिरात्रि के बाद चतुर्थी कर्म होने के पश्चात् पांचवीं रात्रि में प्रसंग करने का विधान है।

**प्रमाणम्। चतुर्थी कर्म्मानन्तरं पंचम्यादि रात्रिषु अभिगमन बाध्यम्। आप्रदानाद् भवेत्कन्या प्रदानान्तरं वधूः। पाणिग्रहे तु पत्नी स्याद् भार्य्या चातुर्थ्यकर्म्मनि॥**

दान करने से पहले कन्या, दान करने बाद वधू, पाणिग्रहण के बाद पत्नी, चतुर्थी कर्म करने के बाद भार्या की संज्ञा होती है। इसलिए चतुर्थी कर्म के बाद स्त्री संज्ञा होने पर परस्पर प्रसंग करना शास्त्रोक्त विधान है।

# अथ चतुर्थीकर्म विधिः

नीचे लिखे अनुसार चतुर्थी कर्म करावे।

**(ततश्चतुर्थ्यां अपररात्रौ चतुर्थी कर्म्म तच्च गृहाभ्यन्तर एवं कार्य्यम्)**

चौथे दिन की अर्ध रात्रि में चतुर्थी-कर्म करावे और यह कर्म घर के अन्दर ही करना चाहिए।

**(ततः उद्वर्तनादि कृत्वा युगकाष्टमुपविश्य स्नात्वा। शुद्धवस्त्रं परिधाय गृहं प्रविश्य वधूवरौ प्राङ्मुखौ भवतः।)**

उबटनादि मल कर दोनों पटड़ों पर बैठ कर स्नान करें, शुद्ध वस्त्र पहन कर घर में जा वधू वर दोनों आसन पर पूर्व को मुख कर बैठ जावें।

**(आचार्यो नवग्रहादिवेदिकां कृत्वा गणपत्यादिपूजनं कारयेत्।)**

पण्डित नवग्रहादिकों की वेदी बनाकर गणेश आदि सब देवताओं का वर वधू से पूजन करावे।

**(ततः कुशकण्डिकारम्भः)**

फिर पण्डित, क्रम से पूर्व लिखित रीति से कुशकुण्डी करावे।

**(कुशकण्डिकानन्तरं अग्रिममन्त्रैः आहुति दद्यात्)**

तदन्तर नीचे लिखे मन्त्रों की आहुति दे-

**ओं प्रजापतये स्वाहा। इदम् प्रजापतये.**

(इति मनसा)

**ओं इन्द्राय स्वाहा। इदमिन्द्राय.॥** (इत्याधारौ)
**ओं अग्नये स्वाहा। इदमग्नये.॥**
**ओं सोमाय स्वाहा। इदम् सोमाय.॥**

(इत्याज्यभागौ)

(ततः आज्याहुतिपंचतये स्थालीपाकाहुतौ च प्रत्याहुत्यनन्तरं स्रुवावस्थितहुतशेषघृतस्य प्रोक्षणीपात्रे प्रक्षेपः)

फिर घी की पाँच आहुतियों में स्थाली पाक (घी, दूध, बूरा, आटा, किशमिश इनको पकाकर) की आहुति दे और प्रत्येक आहुति के बाद स्रुवे में बचे हुए घृत को प्रोक्षणी पात्र में डालते जावें।

(ततो ब्रह्मणान्वारब्धं विना)

ब्रह्मा से मिली हुई कुशा को हटाकर इन आहुतियों को दे।

ॐ अग्ने प्रायश्चित्ते त्वं देवानां प्रायश्चित्तिरसि। ब्राह्मणस्त्वा नाथकाम उपधावामि याऽस्यै पतिघ्नी तनूस्तामस्यै नाशाय स्वाहा। इदमग्नये. ॥१॥ ओं वायो प्रायश्चित्ते त्वं देवानां प्रायश्चित्तिरसि। ब्राह्मणस्त्वा नाथकाम उपधावामि याऽस्यै प्रजाघ्नी तनूस्तामस्यै नाशाय स्वाहा। इदं वायवे. ॥२॥ ओं सूर्य्य प्रायश्चित्ते त्वं देवानां प्रायश्चित्तिरसि। ब्राह्मणस्त्वा नाथकाम उपधावामि याऽस्यै पशुघ्नी तनूस्तामस्यै नाशाय स्वाहा। इदम् सूर्याय. ॥३॥ ओं चन्द्र प्रायश्चित्ते त्वं देवानां प्रायश्चित्तिरसि। ब्राह्मणस्त्वा नाथकाम उपधावामि याऽस्यै गृहघ्नी तनूस्तामस्यै नाशाय स्वाहा। इदम्

चन्द्रमसे न मम ॥४॥ ओं गन्धर्व प्रायश्चित्ते त्वं देवानां प्रायश्चित्तिरसि। ब्राह्मणस्त्वा नाथकाम उपधावामि याऽस्यै यशोघ्नी तनूस्तामस्यै नाशाय स्वाहा। इदं गन्धर्वाय न मम ॥५॥

(ततः स्थालीपाकेन जुहुयात्)

फिर स्थालीपाक हलुवे से नीचे लिखी आहुति दे।

ओं प्रजापतये स्वाहा। इदं प्रजापतये न मम ॥

(इति मनसा)

(अन्याहुतिनवके हुतशेषघृतस्य प्रोक्षणीपात्रे प्रक्षेपः)

अन्य आहुतियों में स्रुवे में बचे हुए घृत का प्रोक्षणी पात्र में छींटा देता जावे।

(अयं च होमो ब्रह्मणान्वारब्धः कर्तृकः)

इन आहुतियों को ब्रह्मा से उस हटी हुई कुशा को धोटि तक मिला कर देवे।

(ततः आज्यास्थालीपाकाभ्यां स्विष्टकृतहोमः)

फिर घी और स्थालीपाक से स्विष्टकृत होम की आहुति दे।

ओं अग्नये स्विष्टकृते स्वाहा। इदमग्नये स्विष्टकृते न मम ॥

(ततः आज्येन) फिर घी की आहुति दे।

ओं भूः स्वाहा। इदम् इदमग्नये॥

ओं भुवः स्वाहा॥ इदं वायवे ॥

ओं स्वः स्वाहा। इदम् सूर्याय॥ एतामहाव्याहृतयः॥

ओं त्वन्नोऽग्ने वरुणस्य विद्वान् देवस्य हेडो अवयासिसीष्ठाः। यजिष्ठो वह्नितमः शोशुचानो विश्वा द्वेषा ँ सि प्रमुमुग्ध्यस्मत् स्वाहा। इदमग्निवरुणाभ्यां इदन्न मम।। ओं स त्वन्नोऽग्ने वमो भवोती नेदिष्ठोऽस्या-उषसो व्युष्ठौ। अवयक्ष्वनो वरुण ँ रराणो व्वीहिमृडीक ँ सुहवो न एधि स्वाहा। इदमग्नीवरुणाभ्यां इदन्न मम।। ओं अयाश्चाग्नेऽस्यनभिशस्तिपाश्च सत्यमित्त्व-मयाऽसि। अया नो यज्ञं वहास्ययानो धेहि भेषज ँ स्वाहा। इदमग्नये.।। ओं ये ते शतं वरुण ये सहस्त्रं यज्ञियाः पाशा वितता महान्तः। तेभिर्नोऽअद्य सवितोत विष्णुर्विश्वे मुञ्चन्तु मरुतः स्वर्काः स्वाहा। इदम् वरुणाय सवित्रे विष्णवे विश्वेभ्यो देवेभ्यो मरुद्भ्यः स्वर्केभ्यः.।। ओं उदुत्तमं वरुण पाशमस्मदवाधमं विमद्धयम ँ श्रथाय। अथावयमादित्य व्रते तवानागसो अदितये स्याम स्वाहा। इदं वरुणाय.।।

(एताः सर्व प्रायश्चित्तसंज्ञकाः)

**ओं प्रजापतये स्वाहा। इदं प्रजापतये.॥**

(इति मनसा) इदं प्राजापत्यम्। ततः संस्रुवप्राशनम् (ततः आचम्य)

फिर वर वधू स्रुवे में लगे घी को अनामिका अंगुली से लगाकर चाटें, फिर आचमन करें इस मन्त्र से–

**ओं गंगा विष्णु.॥** (हस्तौ प्रक्षालनम्) फिर हाथ धोवें।

(अथ पूर्णपात्रदानम्) अब पूर्णपात्र का संकल्प करें।

**अद्येत्यादि मासानां मासोत्तमे इत्यादि अस्यां रात्रौ कृतैतच्चतुर्थीहोमकर्मणि कृता-कृतावेक्षणरूपब्रह्मकर्म प्रतिष्ठार्थमिदं पूर्णपात्र प्रजापतिदैवतंऽमुकगोत्रायामुक-शर्म्मणे ब्राह्मणाय दक्षिणां तुभ्यमहं सम्प्रददे।**

(इतिपूर्ण पात्रदक्षिणां दद्यात्)

यह पूर्णपात्र और दक्षिणा ब्रह्मा को दें।

(स्वस्तीति प्रतिवचनम्) ब्रह्मा 'स्वस्ति' ऐसा कहे।

(ततोब्रह्मग्रन्थिविमोचः) फिर ब्रह्मा की गांठ खोल दे।

**ओं सुमित्रिया न आप ओषधयः सन्तु॥**

(ततः पवित्राभ्यां शिरसंमार्जनम्)

फिर वरुण के जल का पवित्रे से वर वधू के ऊपर छींटा दे। इस मन्त्र से–

**ओं दुर्मित्रियास्तस्मै सन्तु-योऽस्मान् द्वेष्टियं वयंद्विष्म.॥**

(ततः ऐशान्यां दिशि प्रणीतापात्रं न्युब्जो कुर्यात्)

फिर ईशान दिशा में प्रणीतापात्र को उल्टा करके रख दे।

(ततस्तरणक्रमेण बहिरुत्थाप्य घृतोक्तं हस्तनैव जुहुयात्)

वेदी के चारों ओर की कुशा घृत में भिगोकर अग्नि में डाल दे।

**ओं देवा गातु विदो गातुं वित्वा गातुमितः। मनसस्पते इमं देवयज्ञ ꣸ स्वाहा। वातेधाः स्वाहा॥**

(ततः आम्रपल्लवेन जलमानीय मूर्ध्नि वरो वधूमभिषिचेत्)

फिर कलश के जल का आम के पत्ते से वर वधू के ऊपर छींटा दे।

**ओं या ते पतिघ्नी प्रजाघ्नी पशुघ्नी गृहघ्नी यशोघ्नी निन्दिता तूनर्जारहनी तत एनां करोमि। साजीर्यत्वं मयासह श्रीअमुक देव्या॥**

(ततो वधू स्थालीपाक प्राशयति वरम्)

फिर वर वधू को स्थालीपाक हलुवा खिलावे, इस मन्त्र से-

**ओं प्राणैस्ते प्राणान् संदधामि। ओं अस्थिभिरस्थोनि संदधामि॥ ओं मांसैस्ते-मांसानि संदधामि। ओं त्वचातेत्वचं संदधामि॥**

(ततो वधूहृदय स्पृष्ट्वा वरः पठेत्)

इसके बाद वर वधू के हृदय को स्पर्श कर निम्न मन्त्र पढ़े।

**ओं यत्ते सुशीमे हृदयं दिवि चन्द्रमसि श्रितं। वेदाहं तन्मां तद्विद्यात्।। पश्येम शरदः शतं जीवेम शरदः शत ꣳ शृणुयाम शरदः शतम्.।।**

(अथ कङ्कणमोक्षणादीनि युतग्रन्थिविमोकादीनि आचारप्राप्तानि कुर्यात्)

फिर वर वधू के कंकण की गांठ लोकरीति के अनुसार खोल दे।

**कङ्कण मोचयाम्यद्य रक्षांसि न कदाचन।
मयि रक्षां स्थिरां दत्त्वा, स्वस्थानं गच्छ कङ्कण।।**

(ततः उत्थाय वधू दक्षिण हस्तस्पृष्टस्त्रुवेण घृतफलंपुष्पंपूर्णेनस्त्रुवेण पूर्णाहुतिं कुर्यात्) फिर घी फल फूल स्रुवे में रखकर वधू के सीधे हाथ से अग्नि में पूर्णाहुति दिलावे। मन्त्र–

**ओं मूर्द्धानं दिवो अरति पृथिव्या वैश्वानर मृतमाजातमग्निम्। कवि ꣳ सम्राजमतिथिं-जनानामासन्नपात्रं जनयन्तु देवाः स्वाहा। इदमग्नये.।।**

(ततः स्त्रुवेण भस्मानीय दक्षिणानामिकाग्रेणगृहीत-भस्मना)

फिर स्रुवे से होम की भस्म सीधे हाथ की अंगुली से वर वधू के लगावे।

**ओं त्र्यायुषं जमदग्ने, इति ललाटे।** (माथे पर)

**ओं कश्यपस्य त्र्यायुषमिति, ग्रीवायाम्।** (गले से)

**ओं यद्देवेषुत्र्यायुषमिति, दक्षिणबाहुमूले।** (सीधे कंधे से)

**ओं तन्नोऽअस्तु त्र्यायुषमिति, हृदये।** (छाती से)

वधू के भस्म लगाते समय 'तन्नो' की जगह 'तन्ते' ऐसा कहे। फिर कर्म कराने वाले आचार्य (पण्डित) को, यथाशक्ति दक्षिणा दे।

● इति चतुर्थी कर्मविधि समाप्तम् ●

# श्री रामचन्द्र के विवाह का शाखोच्चार

श्री गणेश मनाय के शाखा करूं बखान।
वर कन्या चिरंजीव हों कृपा करें भगवान।।
जनकपुरी के राव हैं राजा जनक सुजान
कन्या ब्याह रचाय के यह प्रण मन ठान।।
परशुराम के धनुष को जो कोई लेय उठाय।
सीता जी उसको वरें कार्य सुफल हो जाय।।
देश-देश के भूप सुन आये जनक द्वार।
धनुष बाण उठत नहीं सबने मानी हार।।
नारद मुनि आये जभी राजा कीनो प्रश्न।
सीता वर है कौन सा रामचन्द्र हरि विश्न।।
विश्वामित्र लेकर चले लक्ष्मण श्रीभगवान।
सब राजा देखें खड़े धनुष तोड़ दिया तान।।
फूलों की माला गले दीनी सीता डार।
सब राजा घर कूं चले अपने मन में हार।।
पंडित कूं बुलवाय के लग्न लिखौ शुभ वार।
अनुराधा नक्षत्र धर और लिखा परिवार।।
गौरी गायत्री सभी कुलवन्ती सब नार।
मंगल गावें कुशल वधू बरसत रंग अपार।।
घोड़ो सभग मंगाय कर कलंगी पाखर जीन।
हीरे मोतियों का सेहरा मुकट धरौ परवीन।।
चंवर करें सेवल खड़े दशरथ करें सामान।
चली बरात भगवान की फरकन लगे निशान।।
जनकपुरी देखे खड़ी मन में खुशी अपार।
आई बरात भगवान की शोभा अपरम्पार।।
पंडित को बुलवायकर कलश गणेश ले हाथ।
सब राजा मिलने चले जनकराव के साथ।।

राजा दशरथ से मिले जनक प्रीत कर जाय। 

दूल्हे की सेवल करी जनवासे बिठलाय॥

लीक चुका राजा चले जनक राव के साथ।

फेरों की त्यारी करी गुरु वशिष्ठ के हाथ॥

सीता श्रीभगवान् को वेदी दिये बिठाय।

वेद पढ़े धुनि लायकर हो रहे जय जयकार॥

गौरी गायत्री सभी कुलवन्ती सब नार।

मृगा नयनी दें सीठने शोभा अपरम्पार॥

कन्या का संकल्प कर राजा जनक सुजान।

गुरु वशिष्ठ बोले जभी कहें स्वस्ति भगवान॥

कन्या विवाह रचाकर दीजो वित्त सामान।

स्वीकार करो सब पंच मिल कृपा करो भगवान॥

॥ इति श्रीरामचन्द्र के विवाह का शाखोच्चार ॥

## अथ राधा-कृष्ण के विवाह का शाखोच्चार

प्रथमहि सुमिरन मैं करूं गौरी पुत्र गणेश।

विष्णु व्यापक सूर्य फिर दुर्गा और महेश ॥१॥

पाँच देव को ध्याय के शाखा कहूँ बनाय।

राधाकृष्ण विवाह की सुनियो सब चितलाय ॥२॥

जो सुनके सुख होयगो सब ही के मनमांय।

दुःख मिटे संकट कटे सकल पाप मिट जाय ॥३॥

एक समय वृषभान जी गोपों के सरदार।

वर को ढूंढने भवनसूं निकले शकुन विचार ॥४॥

राधा के लायक गुणी बालक नन्द कुमार।

उनको मिल गये भाग्य से गुणगण के भंडार ॥५॥

जैसी थीं श्री राधिका सुन्दरता की सार।

वैसा ही वर मिल गया कृष्ण रूप भरतार ॥६॥

लग्न लेय पण्डित चल्यो आयो गोकुल गाँव।

नन्दराय जी ने उसे दीन्हा सुन्दर ठांव ॥७॥

विप्र देव राजी हुयो बरसाने फिर आय।
कही सकल बात तुरत हरषे कृष्ण गुणगाय ।।८।।
ब्याह दिवस आयो जभी सजकर चली बरात।
हाथी घोड़ा रथ सज्या मारग नहीं समात ।।९।।
नर नारी देखें सभी मन में अति हरषाय।
सो छवि कृष्ण बरात की हमसे कही न जाय ।।१०।।
सामेला पूजा हुई लग्न समय दिखलाय।
चंवरी मांडी प्रेम से वेदी रुचिर बनाय ।।११।।
फेरा खावें राधिका कृष्णचन्द्र भगवान।
फिर बढ़ार जीमड़ हुयो बण्या बहुत पकवान।।१२।।
लाडू घेवर फीणियां बढ़िया मोतीचूर।
रसगुल्ला चोखा घणा हा रससूं भरपूर ।।१३।।
पूड़ी और कचौरियाँ परसे करें मनवार।
जीमजूंठ राजी हुया सब जानी सरदार ।।१४।।
श्री राधा परणाय के विनय करें वृषभान।
नन्दराय तुम हो बड़े मोहि दास कर मान ।।१५।।
ऐसी विनती कर घणी दीन्हां पान अघाय।
हाथी घोड़ा रथ सभी दीन्हे सजा सजाय ।।१६।।
बहुत दासियां दान दीं गहने वस्त्र सजाय।
वृषभान के दान की गिनती कही न जाय ।।१७।।
होय विदा घर को चले बड़े खुशी नन्दराय।
तब सुन्दर बाजा बज्या ध्वजा फरकती जाय ।।१८।।
शाखा कृष्ण विवाह को जो सुणले चितलाय।
मन का दुःख जाता रहे सकल काम हो जाय ।।१९।।
चिरंजीव हों वर वधू हो आनन्द अधिकाय।
राधा कृष्ण विवाह को जो सुनते मन लाय ।।२०।।

**।। इति राधा-कृष्ण विवाह का शाखोच्चार सम्पूर्ण ।।**

## वृहद् हनुमत् सिद्धि



पवनपुत्र बजरंगबली महावीर जी के भक्त लाखों करोड़ों की संख्या में है। इस पुस्तक में हनुमानजी से सम्बद्ध सभी सामग्री संकलित है। लगभग 900 पृष्ठों की सजिल्द व सचित्र पुस्तक का मूल्य केवल 250/- रुपए।

## तात्कालिक भृगु प्रश्नावली

प्रत्येक गृहस्थ के जीवन में उतार-चढ़ाव आते ही रहते हैं जीवन में घटने वाली घटनाओं से सम्बद्ध सैकड़ों चमत्कारी प्रश्नों के उत्तर लगभग 500 पृष्ठों में दिए गए हैं। **मूल्य** 150/-

## शकुन, भाग्य और ग्रह पीड़ा निवारण

प्रस्तुत पुस्तक तीन खण्डों में है। प्रथम खण्ड में-यात्रा मांगलिक कार्य, प्रस्थान करते समय के शुभाशुभ शकुनों का फलादेश, दूसरे खण्ड में-राशियों पर आधारित विशेष लक्षण, तीसरे खण्ड में-नव ग्रहों के पीड़ा निवारण स्तोत्र दिए गए हैं। पृष्ठ 500 से अधिक, **मूल्य** 150/-

*( सभी पुस्तकों पर डाक व्यय पृथक् )*

**देहाती पुस्तक भण्डार** 4422, नई सड़क (एम. बी. डी. के सामने) दिल्ली-110 006
फोन/फैक्स: 23985175, 23261030